"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 20 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 13 मई 2016—वैशाख 23, शक 1938

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 2 मई 2016

क्रमांक एफ-10-20/2011/1/5.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ प्रशासन अकादमी (राजपत्रित) सेवा भर्ती नियम, 2015 में निम्नलिखित संशोधन करते हैं, अर्थात् :—

संशोधन

उक्त नियमों की अनुसूची में,—

1. अनुसूची-एक के सरल क्रमांक 17 एवं उससे संबंधित प्रविष्टियों के पश्चात्, निम्नलिखित जोड़ा जाये, अर्थात् :—

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| "18. | सहायक संचालक (प्रशासन) | 01 | रु. 15,600-39,100+ग्रेड वेतन 5400" | |



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2016.

2. अनुसूची-दो के सरल क्रमांक 17 एवं उससे संबंधित प्रविष्टियों के पश्चात्, निम्नलिखित जोड़ा जाये, अर्थात् :—

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| "18. | सहायक संचालक (प्रशासन) | 01 | 100% | राज्य शासन के किसी भी विभाग के अधिकारी (मंत्रालय सेवा के अधिकारी सहित), जिन्हें प्रशासनिक एवं स्थापना संबंधी कार्य में न्यूनतम 5 वर्ष का अनुभव हो, की प्रतिनियुक्ति पर/समकक्ष ग्रेड के सेवानिवृत्त अधिकारी की संविदा आधार पर नियुक्ति द्वारा" |

No. F-10-20/2011/1/5.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby, makes the following amendment in the Chhattisgarh Academy of Administration (Gazetted) Services Recruitment Rules, 2015, namely :—

AMENDMENT

In Schedule of the said rules,—

1. After serial number 17 and entries relating thereto of Schedule-I, the following shall be added, namely :—

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| "18. | Assistant Director (Administration) | 01 | Pay 15,600-39,100+Grade Pay 5400" | |

2. After serial number 17 and entries relating thereto of Schedule-II, the following shall be added, namely :—

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| "18. | Assistant Director (Administration) | 01 | 100% | Official from any department of the State Government (Including Official of the Secretariat Services) who have minimum 5 years experience in Administration and Establishment related work on Deputation/ from retired official of equivalent grade on contractual basis." |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. डी. सिंह,** सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 21 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 4-3/2014/एक (1).—राज्य शासन एतद्द्वारा माननीय न्यायमूर्ति श्री चन्द्र भूषण वाजपेयी, न्यायाधिपति, छत्तीसगढ़ उच्च न्यायालय, बिलासपुर को दिनांक 20 अप्रैल, से 29 अप्रैल, 2016 (10 दिन) का पूर्ण वेतन भत्तों सहित अर्जित अवकाश का लाभ लेने की स्वीकृति प्रदान करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. के. टण्डन,** अपर सचिव.

# गृह-सी विभाग
## (विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ)
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 26 मार्च 2015

**विभागीय परीक्षा माह अगस्त, 2016 का सूचना तथा कार्यक्रम**

क्रमांक एफ 09-57/गृह-सी/परीक्षा/2016.—छत्तीसगढ़ शासन के उन अधिकारियों को (जिनके लिये विभागों द्वारा विभागीय परीक्षा निर्धारित की गई हो) विभागीय परीक्षा सोमवार, दिनांक 01 अगस्त, 2016 से 06 अगस्त, 2016, तक रायपुर/बिलासपुर/बस्तर (जगदलपुर ) तथा सरगुजा (अंबिकापुर) संभाग के आयुक्तों द्वारा नियत किये जाने वाले स्थानों में निम्नांकित कार्यक्रमों के अनुसार होगी. नीचे सूची में दर्शाये अनुसार संबंधित विभाग/विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष अपनी जानकारी उपरोक्तानुसार अपने परीक्षा केन्द्रों के आयुक्तों को उपलब्ध करायें.

**सोमवार, दिनांक 01-08-2016**

| क्रमांक (1) | प्रश्न पत्र (2) | समय (3) |
|---|---|---|
| 1. | पहला प्रश्न पत्र दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) भू-अभिलेख एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिए. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 2. | पंजीयन विधि तथा प्रक्रिया पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल अधिनियम तथा नियम की पुस्तकों सहित) | |
| 3. | विधि तथा प्रक्रिया-उत्पादन शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 4. | विधि तथा प्रक्रिया-विक्रय कर विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल नियमों की पुस्तकों सहित) | |
| 5. | पहला प्रश्न पत्र-सहकारिता (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये | |
| 59. | विद्युत संबंधी विधियां-ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| | **सोमवार, दिनांक 01-08-2016** | |
| 6. | दूसरा प्रश्न पत्र-दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया दाण्डिक मामलों में आदेश/निर्णय का लिखा जाना भू-अभिलेख विभाग एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 7. | दूसरा प्रश्न पत्र सहकारिता तथा सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 8. | समाज कल्याण (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 60. | भू-योजना तथा विद्युत सुरक्षा-ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |

**मंगलवार, दिनांक 02-08-2016**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 9. | पहला प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) भाग-"ए" आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 10. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-"बी". | |
| 11. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-"सी". | |
| 12. | उद्योग विभाग संबंधी अधिनियम तथा नियम उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 13. | प्रश्न पत्र-खनिज प्रबंध (पुस्तकों सहित) (नैसर्गिक संसाधन) खनिज साधन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 14. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-प्रथम प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 61. | विद्युत संस्थापनायें ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 66. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों की सहायता से ) | |

**मंगलवार, दिनांक 02-08-2016**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 15. | दूसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व भू-अभिलेख आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 16. | प्रक्रिया विकास योजनाओं राज्यों के साधनों राज्य के नियम पुस्तिकाओं आदि का ज्ञान उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 17. | तीसरा प्रश्न पत्र बैंकिंग (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 18. | समाज शिक्षा (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 19. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-द्वितीय प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 62. | लेखा व स्थापना ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 67. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |

**बुधवार, दिनांक 03-08-2016**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 20. | तीसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक, राजस्व विधि तथा प्रक्रिया, राजस्व के मामले में आदेश का लिखा जाना, राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 21. | पुस्तपालन तथा कर निर्धारण विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 22. | प्रश्न पत्र प्रथम वन विधि (बिना पुस्तकों के) सहायक वन संरक्षकों के लिये | |
| 23. | पहला प्रश्न पत्र-प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) वन क्षेत्रपालों के लिये | |
| 24. | पुलिस अधिकारियों की "व्यवहारिक शाखा" प्रश्न पत्र | |
| 63. | स्विच गेयर तथा संरक्षण ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्रियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 68. | तृतीय प्रश्न पत्र महिला कल्याण एवं सशक्तिकरण, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों की सहायता से) | |

**बुधवार, दिनांक 03-08-2016**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 25. | कार्यालयीन संगठन तथा प्रक्रिया-विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 26. | सिविल विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 27. | पुलिस अधिकारियों की "पुलिस शाखा" प्रश्न पत्र (बिना पुस्तकों के) | |
| 28. | दूसरा प्रश्न पत्र-सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 29. | तीसरा प्रश्न पत्र सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 30. | स्थानीय शासन अधिनियम तथा नियम (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 31. | चौथा प्रश्न पत्र सहकारी लेखा तथा परीक्षण (बिना पुस्तकों के) भाग-1 लेखा एवं भाग-2 सहकारिता लेखा परीक्षण सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 32. | समाज शास्त्र (पुस्तकों सहित) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 64. | विद्युत रोधन समन्वयन तथा परिसंकट ग्रस्ट इंशूलेशन को-आर्डिनेशन व हजार्ड एस. एरिया ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री (वि. सु.) के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 69. | चतुर्थ प्रश्न पत्र बाल संरक्षण, देखभाल, कल्याण एवं विकास, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों की सहायता से) | |

**गुरुवार, दिनांक 04-08-2016**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 33. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों तथा राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 34. | प्रश्न पत्र-प्रथम लेखा (बिना पुस्तकों के) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 35. | प्रश्न पत्र-प्रथम लेखा (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 36. | प्रश्न पत्र न्यायिक शाखा (बिना पुस्तकों के) पुलिस विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 37. | लेखा (पुस्तकों सहित) उत्पाद शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 38. | लेखा (लेखा पुस्तकों सहित) आर्थिक एवं सांख्यिकी विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 39. | लेखा (पुस्तकों सहित) उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 40. | लेखा (पुस्तकों सहित) नैसर्गिक संसाधन विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| | **गुरुवार, दिनांक 04-08-2016** | |
| 41. | लेखा (पुस्तकों सहित) जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 42. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों एवं राजस्व तथा भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | |
| 43. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 44. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| | **शुक्रवार, दिनांक 05-08-2016** | |
| 45. | सिविल पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये प्रश्न पत्र भाग-1 (बिना पुस्तकों के) पशु चिकित्सा विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 46. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा भाग-1 मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 47. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) कृषि सेवा कार्यपालन प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | |
| 48. | प्रथम प्रश्न पत्र विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) डेयरी विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 49. | प्रश्न पत्र-द्वितीय छत्तीसगढ़ मूलभूत तथ्य और ग्रामीण विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 50. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (बिना पुस्तकों के) वन क्षेत्रपालों के लिये | |
| 65. | पंचायत राज प्रशासन (विधि तथा प्रक्रिया) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, अधीक्षक भू-अभिलेख, सहायक अधीक्षक भू-अभिलेख, जिला कार्यालय के अधीक्षक, ग्रामीण विकास विभाग के विकास खण्ड अधिकारी, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत, अनुसूचित जनजाति कल्याण विभाग के जिला संयोजक, क्षेत्र संयोजक, विकास खंड अधिकारी, मुख्य कार्यपालन अधिकारी जनपद पंचायत के लिये. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| | **शुक्रवार, दिनांक 05-08-2016** | |
| 51. | सिविल पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों का लेखा प्रश्न पत्र भाग-2 पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 52. | प्रश्न पत्र लेखा भाग-2 मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 53. | सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये किसी मामले में आदेश/प्रतिवेदन लिखने की व्यवहारिक परीक्षा (पुस्तकों सहित) | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 54. | तृतीय प्रश्न पत्र प्रक्रिया तथा लेखा (पुस्तकों सहित) सहायक वन संरक्षकों के लिये | |
| 55. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (बिना पुस्तकों के) कृषि कार्यपालन प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | |
| 56. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) डेयरी विकास विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 57. | प्रश्न पत्र तृतीय अनु. जाति तथा आदिवासी (अनु. जनजाति) विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| | **शनिवार, दिनांक 06-08-2016** | |
| 58. | हिन्दी निबंध तथा हिन्दी से अंग्रेजी में अनुवाद सभी विभागों के अधिकारियों के लिये | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |

**नोट :-**

1. सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, राज्य के अधीनस्थ सिविल सेवाओं के सदस्य, भू-अभिलेख कर्मचारियों तथा कलेक्टरों और राजस्व आयुक्तों के कार्यालय के अधीक्षकों को सूचित किया जावे कि विभागीय परीक्षा गृह विभाग द्वारा नये संशोधित नियमों के अन्तर्गत प्रसारित अधिसूचना क्रमांक एफ 3-54/98/दो-ए (3), दिनांक 19-03-99 एवं एफ 3-102/90/दो-ए (3) के पाठ्यक्रम के अनुसार होगी. नये नियमों के अन्तर्गत पंचायत राज प्रशासन विधि एवं प्रक्रिया से संबंधित प्रश्न भी अनिवार्य रूप से रखा गया है.

2. उम्मीदवारों को सूचित किया जावे कि जिन प्रश्न पत्रों में पुस्तकों की सहायता ली जाना है, उन्हें विभागीय परीक्षा के लिये कलेक्टर कार्यालय से पुस्तकें नहीं दी जावेंगी. उन्हें अपनी स्वयं की पुस्तकें लानी होगी.

3. सभी संबंधित विभागों के अधिकारियों/कर्मचारियों को जो परीक्षा में सम्मिलित होने के इच्छुक हों, अपना नाम उचित माध्यम से सीधे अपने विभागाध्यक्षों को भेजना चाहिये. यह भी स्पष्ट किया जावे कि परीक्षार्थी राजपत्रित/अराजपत्रित है, का भी उल्लेख किया जावे.

4. सामान्य प्रशासन विभाग (हरिजन आदिवासी सेल) के ज्ञापन क्रमांक 1/15/77/-1/ह.स. से दिनांक 15 जनवरी, 1978 के अनुसार विभागीय परीक्षा में अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजातियों के उम्मीदवारों को उत्तीर्ण होने के लिये 10 प्रतिशत अंकों तक छूट दी जाती है. अत: ऐसे परीक्षार्थी तत्संबंध में अपना प्रमाण-पत्र अपने संबंधित परीक्षा केन्द्र के आयुक्तों को प्रस्तुत करेंगे.

इन प्रमाण-पत्रों को गृह (सामान्य) विभाग, (विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ) को नहीं भेजे जावें. संबंधित विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष/परीक्षा में भाग लेने वाले व्यक्तियों की आवेदन/सूची के साथ प्रमाण पत्र संबंधित परीक्षा केन्द्रों के आयुक्तों को दिनांक 11-07-2016 तक भेजेंगे. जिन परीक्षार्थियों द्वारा प्रमाण-पत्र विभागाध्यक्षों के माध्यम से संबंधित परीक्षा केन्द्र आयुक्त को प्रस्तुत नहीं किये जावेंगे, उन्हें इस प्रकार की सुविधा प्राप्त नहीं होगी. ये प्रमाण-पत्र आयुक्त कार्यालय में रखे जावेंगे.

5. समस्त परीक्षा केन्द्र आयुक्तों से निवेदन है कि परीक्षा में सम्मिलित जिन परीक्षार्थियों द्वारा अनुसूचित जाति/जनजाति के प्रमाण-पत्र उन्हें प्राप्त होंगे, उनको शासन को भेजे जाने वाली सूची में स्पष्ट रूप से उल्लेख करें.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अरूण देव गौतम,** सचिव.

---

## गृह (पुलिस) विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 12 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 3-42/2011/गृह-दो.— विभागीय समसंख्यक आदेश दिनांक 25-06-2011 के द्वारा जिला महासमुन्द अंतर्गत भीमखोज में नवीन पुलिस थाना स्थापना की स्वीकृति प्रदान की गई है, जिसमें आंशिक संशोधन करते हुए स्वीकृत नवीन थाना भीमखोज का नाम परिवर्तित कर थाना "खल्लारी" किया जाता है.

नया रायपुर, दिनांक 12 अप्रैल 2016

### संशोधित

क्रमांक एफ 1-01/2015/दो-गृह/भापुसे.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 17-03-2016, जिसके द्वारा राज्य पुलिस सेवा से भारतीय पुलिस सेवा में नियुक्त श्री प्रखर पाण्डे, भापुसे., श्री मनीष शर्मा, भापुसे. एवं श्री डी. रविशंकर, भापुसे. की पदस्थापना की गई है. उक्त आदेश के कॉलम नं. 4 में मुद्रण की त्रुटिवश उपरोक्त अधिकारियों की भारतीय पुलिस सेवा में नियुक्ति का दिनांक 08-02-2015 अंकित हो गया है.

2. अत: उक्त के स्थान पर कॉलम नं. 4 में उपरोक्त अधिकारियों की भारतीय पुलिस सेवा में नियुक्ति दिनांक 08-02-2016 पढ़ा जावे.

नया रायपुर, दिनांक 13 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 7-20/2014/दो-गृह/भापुसे.—विभागीय समसंख्यक आदेश दिनांक 09-02-2016, जिसके द्वारा श्रीमती नेहा चम्पावत, पुलिस अधीक्षक, महासमुन्द, छत्तीसगढ़ को दिनांक 10-02-2016 से 16-02-2016 तक (कुल 07 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया है.

2. राज्य शासन, एतद्द्वारा, उक्त आदेश को निरस्त करते हुए, श्रीमती नेहा चम्पावत, पुलिस अधीक्षक, महासमुन्द, छत्तीसगढ़ को दिनांक 10-02-2016 से 17-02-2016 तक (कुल 08 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृति प्रदान करता है.

3. अवकाश से लौटने पर श्रीमती नेहा चम्पावत आगामी आदेश तक पुलिस अधीक्षक, महासमुंद, छत्तीसगढ़ के पद पर पुन: पदस्थ होंगी.

4. अवकाश काल में श्रीमती चम्पावत को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलती थी.

5. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती चम्पावत, भापुसे अवकाश पर नहीं जाती, तो अपने पद पर कार्य करती रहती.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एन. डी. कुंदानी,** अवर सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 26 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ -7-04/2016/गृह-दो/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री जितेन्द्र सिंह मीणा, (भापुसे), पुलिस अधीक्षक, कांकेर, छत्तीसगढ़ को दिनांक 20-04-2016 से 30-04-2016 तक (कुल 11 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुए दिनांक 19-04-2016 एवं 01-05-2016 के शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री जितेन्द्र सिंह मीणा आगामी आदेश तक पुलिस अधीक्षक, कांकेर, छत्तीसगढ़ के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री मीणा को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री मीणा, भापुसे अवकाश पर नहीं जाते, तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री जितेन्द्र सिंह मीणा, (भापुसे), पुलिस अधीक्षक, कांकेर, छत्तीसगढ़ के उक्त अवकाश अवधि में पुलिस अधीक्षक, कांकेर का अतिरिक्त प्रभार श्री नरेन्द्र खरे, भापुसे, सेनानी, 7वीं वाहिनी, छ.स. बल, भिलाई जिला दुर्ग, छत्तीसगढ़ को उनके वर्तमान कार्य के साथ-साथ सौंपा जाता है.

नया रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ -7-03/2016/गृह-दो/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री मोहित गर्ग, (परि. भापुसे), नगर पुलिस अधीक्षक, कोतवाली, बिलासपुर, छत्तीसगढ़ को दिनांक 20-04-2016 से 26-04-2016 तक (कुल 07 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुए दिनांक 19-04-2016 के विज्ञप्त शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री मोहित गर्ग आगामी आदेश तक नगर पुलिस अधीक्षक, कोतवाली, बिलासपुर, छत्तीसगढ़ के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री मोहित गर्ग को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री गर्ग, परि. भापुसे अवकाश पर नहीं जाते, तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री मोहित गर्ग, (परि. भापुसे), नगर पुलिस अधीक्षक, कोतवाली, बिलासपुर, छत्तीसगढ़ के उक्त अवकाश अवधि में नगर पुलिस अधीक्षक, कोतवाली, बिलासपुर का अतिरिक्त प्रभार श्री लखन पाटले, रापुसे, नगर पुलिस अधीक्षक, सिविल लाईन बिलासपुर, जिला बिलासपुर, छत्तीसगढ़ को उनके वर्तमान कार्य के साथ-साथ सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**कमर अली,** अवर सचिव.

# वन विभाग

## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 25 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 1-4/2016/10-भा.व.से.—राज्य शासन एतद्द्वारा निम्नलिखित भारतीय वन सेवा के अधिकारियों को मुख्य वन संरक्षक से अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, के पद पर, वेतनमान (HAG:Rs. 67000 & annual increment @ 3%-Rs. 79000/-; Grade Pay-Nil) में पदोन्नत करता है :—

| क्र. | अधिकारी का नाम |
|---|---|
| 1. | श्री जे. ए. सी. एस. राव (1987) |
| 2. | श्रीमती बी. व्ही. उमा देवी (1987) |
| 3. | श्री के. मुरूगन (1987) |
| 4. | श्री शैलेन्द्र कुमार सिंह (1987) |
| 5. | श्री एस. एस. बजाज (1988) |
| 6. | श्री देवेन्द्र सिंह (1988) |
| 7. | श्री सुधीर कुमार अग्रवाल (1988) |
| 8. | श्री जय सिंह म्हस्के (1988) |
| 9. | श्री आशीष कुमार भट्ट (1988) |
| 10. | श्री यूनुस अली (1988) |
| 11. | श्री व्ही. रामाराव (1988) |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल कुमार साहू,** सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 18 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 1-11/2015/10/भा.व.से.—राज्य शासन एतद्द्वारा डॉ. अरविन्द अनिल बोआज, (भा.व.से.-1979), प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़ को अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ राज्य वन विकास निगम लिमिटेड, रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

डॉ. अरविन्द अनिल बोआज के पदभार ग्रहण करने पर प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ राज्य वन विकास निगम लिमिटेड, रायपुर के पद को पद एवं प्रतिष्ठा में प्रधान मुख्य वन संरक्षक (Apex Scale) के समकक्ष घोषित करते हुए उन्हें वर्तमान में प्राप्त वेतन एवं भत्तों को संरक्षित किया जाता है.

2. श्री बी. एल. सरन, (भा.व.से.-1980), प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ राज्य लघु वनोपज संघ, रायपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़ के पद पर पदस्थ करता है.

3. श्री दिवाकर मिश्रा, (भा.व.से.-1981), प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ राज्य वन विकास निगम लिमिटेड, रायपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रधान मुख्य वन संरक्षक (औषधीय पौधे एवं परंपरागत वानिकी ज्ञान) तथा मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छ.ग. राज्य वनौषधि पादप बोर्ड, रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

4. श्री प्रदीप कुमार पंत, (भा.व.से.-1982), प्रधान मुख्य वन संरक्षक (औषधीय पौधे एवं परंपरागत वानिकी ज्ञान) तथा मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छ.ग. राज्य वनौषधि पादप बोर्ड, रायपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ राज्य लघु वनोपज संघ, रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

नया रायपुर, दिनांक 21 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 1-13/2014/10-भा.व.से.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री एच. एल. रात्रे, भा.व.से. (1998) वनमण्डलाधिकारी, महासमुंद वनमण्डल को दिनांक 20-09-2013 से वन संरक्षक (वेतनमान PB 4 : 37400-67000 तथा ग्रेड वेतन 8900) के पद पर पदोन्नत करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. एल. आदिले,** उप-सचिव.

---

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 3 मई 2016

क्रमांक एफ 1-9/2015/16—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ श्रम न्यायिक तृतीय श्रेणी (अराजपत्रित) सेवा भर्ती नियम, 2010 में निम्नलिखित और संशोधन करते हैं, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों में,—

नियम 11 के उप-नियम (2) में, शब्द "उसके साक्षात्कार के पश्चात्" के स्थान पर, शब्द "प्रतियोगी परीक्षा में मेरिट के आधार पर" प्रतिस्थापित किया जाये.

No. F 1-9/2015/16.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby, makes the following further amendment in the Chhattisgarh Labour Judiciary Class-III (Non-Gazetted) Service Recruitment Rules, 2010, namely :—

### AMENDMENT

In the said rules,—

In sub-rule (2) of rule 11, for the words "after interviewing them", the words "on the basis of Merit in the competitive Examination" shall be substituted.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**याकुब खेस्स,** उप-सचिव.

---

## आवास एवं पर्यावरण विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 18 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 4-8/2006/32.—राज्य शासन, जल (प्रदूषण निवारण तथा नियंत्रण) अधिनियम, 1974 की धारा 4 के अंतर्गत श्री अमन कुमार सिंह, प्रमुख सचिव, मुख्य मंत्री, छत्तीसगढ़ एवं प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, इलेक्ट्रानिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी तथा आवास एवं पर्यावरण विभाग, को अपने वर्तमान कार्य के साथ-साथ अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ पर्यावरण संरक्षण मण्डल, रायपुर भी नियुक्त किया जाता है.

नया रायपुर, दिनांक 26 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 7-19/2016/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उप धारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए सीतापुर, जिला सरगुजा निवेश क्षेत्र का गठन करता है, जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है :—

अनुसूची

**सीतापुर निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | ग्राम देवगढ़ एवं बमलाया ग्रामों की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम बमलाया, सोनतराई, आमाटोली, ढेलसरा, केशला एवं भिठुवा ग्रामों की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | ग्राम भिठुवा, प्रतापगढ़, हर्राटिकरा, खड़गांव ग्रामों की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम खड़गांव, कतकालो एवं देवगढ़ पश्चिम ग्रामों की पश्चिमी सीमा तक. |

नया रायपुर, दिनांक 27 अप्रैल 2016

शुद्धि पत्र

क्रमांक एफ 7-42/2012/32.—इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 11 दिसम्बर, 2015 (छत्तीसगढ़ राजपत्र दिनांक 22 जनवरी, 2016) जो रायपुर विकास योजना (पुनर्विलोकित) 2021 में ग्राम सरोरा प.ह.नं. 101/29 भूमि के उपांतरण की पुष्टि संबंधी है, में उल्लेखित खसरा क्रमांक "64/34 एवं 64/37" के स्थान पर खसरा क्रमांक "46/34 एवं 46/37" पढ़ा जाये.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** संयुक्त सचिव.

---

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 13 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 8-5/2006/11/(6).—इंडियन बॉयलर्स एक्ट, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा एन.टी.पी.सी. कोरबा के बॉयलर क्रमांक एम.पी./3748 को दिनांक 01-04-2016 से 31-07-2016 तक निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6 (सी) के उपबंधनों के प्रवर्तन से छूट प्रदान करता है :—

(1) संदर्भाधीन बॉयलर को पहुंचने वाली किसी भी हानि की सूचना भारतीय बॉयलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार तत्काल बॉयलर निरीक्षक/मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बॉयलर में किसी प्रकार का संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बॉयलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) छत्तीसगढ़ बॉयलर निरीक्षण नियम, 1966 के नियम 6 की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बॉयलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क अग्रिम रूप में जमा करायी जावेगी.

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

नया रायपुर, दिनांक 13 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 8-6/2007/11/(6).—इंडियन बॉयलर्स एक्ट, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत उत्पादन कंपनी मर्यादित कोरबा के बॉयलर क्रमांक M.P./3434 को दिनांक 09-04-2016 से 08-10-2016 तक निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6 (सी) के उपबंधनों के प्रवर्तन से अतिरिक्त छूट प्रदान करता है :—

(1) संदर्भाधीन बॉयलर को पहुंचने वाली किसी भी हानि की सूचना भारतीय बॉयलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार तत्काल बॉयलर निरीक्षक/मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बॉयलर में किसी प्रकार का संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बॉयलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) छत्तीसगढ़ बॉयलर निरीक्षण नियम, 1966 के नियम 6 की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बॉयलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क अग्रिम रूप में जमा करायी जावेगी.

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. एल. सांकला,** अवर सचिव.

---

## वाणिज्यिक कर विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 26 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 6-40/2013/वा.कर./पांच.—राज्य शासन एतद्द्वारा वाणिज्यिक कर विभाग के निम्नलिखित अधिकारियों को सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी के पद से वाणिज्यिक कर अधिकारी के पद पर पुनरीक्षित वेतन बैंड रुपये 15600-39100 + ग्रेड वेतन रुपये 5400 में कार्यभार ग्रहण करने की तिथि से पदोन्नत करते हुए उन्हें, उनके नाम के सामने कॉलम 3 में दर्शाये स्थान पर अस्थाई रूप से, आगामी आदेश तक पदस्थ करता है :—

| स. क्र. (1) | अधिकारी का नाम, पदनाम एवं वर्तमान पदस्थापना (2) | पदोन्नति उपरांत नवीन पदस्थापना (3) |
|---|---|---|
| 1. | श्री आदित्य कुमार गुप्ता, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, बिलासपुर वृत्त-2. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-5 |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 2. | श्री श्याम किशोर सहाय, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, दुर्ग वृत्त-2. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायगढ़ वृत्त-1 |
| 3. | श्री राकेश त्रिवेदी, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-3. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-3 |
| 4. | श्री रविन्द्र प्रसाद गुप्ता, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-5. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, बिलासपुर वृत्त-2 |
| 5. | श्री गिरधारी लाल ओगरे, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, भाटापारा वृत्त. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, भाटापारा वृत्त |
| 6. | श्री आशा राम बघेल, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, महासमुन्द वृत्त. | अतिरिक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-5 |
| 7. | श्री दयालाल कुंजाम, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-8. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, जगदलपुर वृत्त-1 |
| 8. | श्री दीपक कुमार चखियार, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-4. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-4 |
| 9. | श्री विसेन्ट टिर्की, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, बिलासपुर वृत्त-3. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, कोरिया वृत्त |
| 10. | श्री तेज प्रताप सिंह, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, कोरबा वृत्त-2. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, जांजगीर वृत्त |
| 11. | श्री राधेश्याम भोई, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-8. | अतिरिक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-8 |
| 12. | श्री संतोष कुमार देशमुख, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, दुर्ग वृत्त-2. | अतिरिक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी, दुर्ग वृत्त-2 |
| 13. | श्री सुबोध कुमार कुजूर, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, अंबिकापुर वृत्त. | अतिरिक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-7 |
| 14. | श्री गुरू प्रसाद माला, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, जगदलपुर वृत्त-1. | वाणिज्यिक कर अधिकारी, जगदलपुर वृत्त-2 |
| 15. | श्री फुलर्जेस बड़ा, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, जांजगीर वृत्त. | अतिरिक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-2 |
| 16. | श्री रामकुमार बागे, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, बिलासपुर वृत्त-1. | अतिरिक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-5 |
| 17. | श्री लेखराम बंजारी, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, दुर्ग वृत्त-3. | अतिरिक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी, कवर्धा वृत्त |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 18. | श्री आर. एल. खुंटे, सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी, कार्यालय उपायुक्त (प्रवर्तन), वाणिज्यिक कर, बिलासपुर. | अतिरिक्त वाणिज्यिक कर अधिकारी, रायपुर वृत्त-6 |

2. प्रमाणित किया जाता है कि उपरोक्त पदोन्नतियों में "छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003" की अधिसूचना क्रमांक एफ 4-2/2003/1-3, दिनांक 26-11-2012 द्वारा अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति के आरक्षण की स्थिति के संबंध में जारी किये गये रोस्टर तथा अन्य पूरक निर्देशों के अनुसार आरक्षण का पालन किया गया है.

3. उपरोक्त अधिकारियों की वरिष्ठता मूल संवर्ग में वरिष्ठता क्रम अनुसार ही रहेगी.

4. श्री मुकेश त्यागी, सहायक आयुक्त, रायपुर संभाग क्रमांक-एक को इस विभाग के आदेश क्रमांक 2441/2114/2014/वा.कर/पांच, दिनांक 6-8-2014 द्वारा प्रभारी अधिकारी रायपुर वृत्त-3 तथा श्री एम. के. धनेलिया, सहायक आयुक्त, बिलासपुर संभाग क्रमांक-एक को आदेश क्रमांक 3086/2649/2014/वा.कर/पांच, दिनांक 13-10-2014 द्वारा प्रभारी अधिकारी बिलासपुर वृत्त-दो का अतिरिक्त प्रभार सौंपा गया था. एतद्द्वारा श्री मुकेश त्यागी एवं श्री एम. के. धनेलिया को वृत्त के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मरियानुस तिग्गा,** अवर सचिव.

## राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला रायपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2016

क्रमांक 379/भू-अर्जन/भू.अ.प्र.क्र. 07 अ/82 वर्ष 2015-16.—भूमि अर्जन पुनर्वासन तथा पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार नियम 2013 की धारा 4 के सहपठित नियम 7 के अंतर्गत नीचे अनुसूची में उल्लेखित भूमि का अर्जन लोक प्रयोजन हेतु राज्य सरकार द्वारा आशयित है, अर्थात् :—

| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | क्षेत्रफल | | लोक प्रयोजन का विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | खसरा | रकबा | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| रायपुर | अभनपुर | लमकेनी | 03 | 0.57 हे. | सोनपुर (सिपकोन्हा) एनीकट निर्माण |

उपरोक्त उल्लिखित भूमि के अर्जन हेतु सामाजिक समाघात निर्धारण के अध्ययन हेतु जन सुनवाई दिनांक 31-05-2016 को समय 11.00 बजे स्थान लमकेनी पंचायत भवन पर नियत की गई है. प्रस्तावित भूमि अर्जन का अन्य विवरण निम्नानुसार है :—

1. लोक प्रयोजन का संक्षिप्त विवरण — सोनपुर (सिपकोन्हा) एनीकट निर्माण
2. प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या — 02
3. अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या — निरंक
4. प्रभावित क्षेत्र में निजी मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. — निजी मकान निरंक, झाड़ 1 नग, खण्डहर 1 नग

| | | | |
|---|---|---|---|
| 5. | प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकान तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| 6. | क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है | — | हां. |
| 7. | क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है. | — | हां |
| 8. | परियोजना की कुल लागत | — | रु. 673.14 लाख |
| 9. | परियोजना से होने वाला लाभ | — | 250 हे. स्वयं के साधन से सिंचाई एवं भू जल स्तर बढ़ाने हेतु. |
| 10. | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथा उस पर होने वाला संभावित व्यय. | — | रु. 5.00 लाख |
| 11. | परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटक | — | निरंक |

उपरोक्त भूमि के संबंध में किसी व्यक्ति/संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी/सुझाव देना हो तो विहित तिथि/समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ओम प्रकाश चौधरी,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बिलासपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

बिलासपुर, दिनांक 26 मार्च 2016

क्रमांक 03/अ-82/2013-14.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (संख्या 30 सन् 2013) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अन्तर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (एकड़ में) | प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बिलासपुर | कोटा | मझवानी प.ह.नं. 15 | 1.14 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, कोटा. | आमामुड़ा व्यपवर्तन योजना के अन्तर्गत मझवानी माइनर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कोटा के कार्यालय में किया जा सकता है.

बिलासपुर, दिनांक 26 मार्च 2016

क्रमांक 4/अ-82/2013-14.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (संख्या 30 सन् 2013) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अन्तर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (एकड़ में) | प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बिलासपुर | कोटा | रतखण्डी प.ह.नं. 04 | 8.28 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, कोटा. | आमामुड़ा व्यपवर्तन योजना के अन्तर्गत बरर डिस्ट्रीब्यूटरी निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कोटा के कार्यालय में किया जा सकता है.

बिलासपुर, दिनांक 26 मार्च 2016

क्रमांक 5/अ-82/2013-14.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (संख्या 30 सन् 2013) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अन्तर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (एकड़ में) | प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बिलासपुर | कोटा | बरर प.ह.नं. 15 | 11.10 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, कोटा. | आमामुड़ा व्यपवर्तन योजना के अन्तर्गत माइनर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कोटा के कार्यालय में किया जा सकता है.

